उदात्त मत बेधड़क जगत्‌के सामने रखा है। तत्व-ज्ञानके विषयमें उन्होंने सांख्य और योग, कर्म और वेदान्तका विरोध मिटाकर अपने नये भक्ति-मार्गसे उन सबोंका समन्वय किया है और सबोंको अपने उच्च तत्वका अनुयायी बनाया है। राजनैतिक विषयमें उन्होंने निरपेक्ष स्वार्थ-त्यागका उदाहरण जगत्‌को दिखा दिया है। उन्होंने कंस और जरासन्धका नाश अपने स्वार्थके लिए नहीं किया: और न उन्होंने उससे अपना किंचित् भी लाभ उठाया। भारती-युद्धमें भी उन्होंने पाण्डवोंका पक्ष सत्य जानकर ही उन्हें सहायता दी। दुर्योधन पाण्डवोंको अधर्मके कारण राज्यपद नहीं देता था; इसी लिए उन्होंने हीनबल होनेपर भी पाण्डवोंका पक्ष लेकर अर्जुनका सारथी बनना स्वीकार किया। सबसे मुख्य बात तो यह है कि श्रीकृष्णने आर्य और अनार्य दोनोंको समान प्रेमसे रखकर सबको ईश्वर-भक्तिका खुला और सुलभ मार्ग दिखा दिया। यद्यपि आज हिन्दुस्थानमें भिन्न भिन्न वर्ण अपने अपने आचार-विचारके कारण विभक्त दिखाई देते हैं, तथापि श्रीकृष्णकी भक्ति करनेमें और उनके मधुर 'गोविन्द' नामसे उनका कीर्तन करनेमें सब जातिके और सब मतके आबाल-वृद्ध स्त्री-पुरुष हिन्दू लोग आपसका भेद-भाव भूलकर एक सीढ़ी पर खड़े हो भगवद्भजनमें तल्लीन हो जाते हैं। और विश्वास करते हैं कि हम सब—जातिनिरपेक्ष—मोक्षपद प्राप्त करेंगे। स्वभावतः हजारों वर्षोंसे आजतक कनिष्ठ तथा उच्च, अज्ञ तथा सुज्ञ सभी हिन्दू लोग श्रीकृष्णकी समान भक्ति और प्रेमसे पूजन करते आये हैं और इसके अनन्तर भी भगवद्गीताके दिव्य उपदेशसे मोहित हो उसकी ऐसी ही पूजा करते रहेंगे।

---

# विषय-सूची।

भारतकालीन
ारतवर्षका
नक्शा




Poona Litho Works. 689 Sadashiv Poona.